"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2007-2009"

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 47 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 20 नवम्बर 2009—कार्तिक 29, शक 1931

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 3 नवम्बर 2009

क्रमांक ई-1-2/2009/एक/2.—श्री पी. दयानंद, भा. प्र. से. (2006), अनुविभागीय अधिकारी, अंबिकापुर (सरगुजा) की सेवायें पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग को अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दंतेवाड़ा के पद पर पदस्थापना हेतु सौंपी जाती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. जॉय उम्मेन,** मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2009.

रायपुर, दिनांक 6 नवम्बर 2009

क्रमांक एफ 1-5/2009/1-5.—राज्य शासन एतद्द्वारा राजधानी रायपुर में आयोजित छत्तीसगढ़ राज्योत्सव 2009 के समापन समारोह कार्यक्रम में भाग लेने एवं भारतीय वायु सेना की एयरोबेटिक टीम द्वारा किए जाने वाले एअर शो को देखने के लिए रायपुर शहर स्थित समस्त शासकीय कार्यालयों एवं शासकीय/अशासकीय शिक्षण संस्थाओं में शनिवार दिनांक 07 नवम्बर, 2009 को अपरान्ह 2.30 बजे के पश्चात् अवकाश घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. मिश्रा,** संयुक्त सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 6 नवम्बर 2009

क्रमांक ई-7/1/2007/1/2.—श्री एस. प्रकाश, भा. प्र. से, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दुर्ग को दिनांक 09-11-2009 से 17-11-2009 तक (09 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 8-11-2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री प्रकाश आगामी आदेश तक मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दुर्ग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री प्रकाश को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री प्रकाश अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 3 नवम्बर 2009

क्रमांक 1334/935/2009/1-8/स्था.—श्री प्रशांत लाल, शोध अधिकारी, 13वां वित्त आयोग सेल, छत्तीसगढ़ मंत्रालय को दिनांक 20-10-2009 से 27-10-2009 तक 08 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री प्रशांत लाल को शोध अधिकारी, 13वां वित्त आयोग सेल, छत्तीसगढ़ मंत्रालय के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री प्रशांत लाल अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 3 नवम्बर 2009

क्रमांक 1338/2897/2009/1-8/स्था.—श्री राम प्रसाद राठिया, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण विभाग को दिनांक 14-9-2009 से 1-10-2009 तक 18 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री राम प्रसाद राठिया को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री राम प्रसाद राठिया अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 3 नवम्बर 2009

क्रमांक 1340/918/2009/1-8/स्था.—श्री जेरोम टोप्पो, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग को दिनांक 12-10-2009 से 20-10-2009 तक 09 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री जेरोम टोप्पो को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री जेरोम टोप्पो अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह**, अवर सचिव.

---

## विधि एवं विधायी कार्य विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7202/डी-2452/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री अरविन्द कुमार गोभिल, नोटरी, कटघोरा, जिला कोरबा छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**राम कुमार तिवारी**, अतिरिक्त सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7205/डी-2453/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री बब्बन चौधरी, नोटरी, कटघोरा, जिला कोरबा छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7206/डी-2495/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री हीरासिंह साहू, नोटरी, दुर्ग, जिला दुर्ग छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7207/डी-2466/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री पुरूषोत्तम चौबे, नोटरी, साजा, जिला दुर्ग छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7208/डी-2464/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री सागरदास मानिक, नोटरी, साजा, जिला दुर्ग छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7209/डी-2456/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री गुलाबचंद्र अग्रवाल, नोटरी, पेण्ड्रारोड, जिला बिलासपुर छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7210/डी-2451/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री महानंद मिश्रा, नोटरी अधिवक्ता, सीतापुर, जिला सरगुजा छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7219/डी-2455/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री आंद्याशंकर त्रिपाठी, नोटरी अधिवक्ता, कुनकुरी, जिला जशपुर छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7220/डी-2454/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री हिलकर सिंह चंदेल, नोटरी, पंडरिया, जिला कबीरधाम छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7221/डी-2463/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री जमील अहमद, नोटरी, दुर्ग, जिला-दुर्ग छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7222/डी-2465/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री मोहम्मद हई, नोटरी अधिवक्ता, जिला धमतरी छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 24 अक्टूबर 2009

क्रमांक 7223/डी-2457/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री शिवनारायण शर्मा, नोटरी, बालोद, जिला दुर्ग छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

रायपुर, दिनांक 6 नवम्बर 2009

क्रमांक 7556/डी-2625/21-ब/छ. ग./2009.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्रीमती सलमा रिजवी, नोटरी, अंबिकापुर, जिला सरगुजा छ. ग. के नोटरी व्यवसाय प्रमाण-पत्र का नवीनीकरण न किये जाने के फलस्वरूप, नोटरी रजिस्टर से उनका नाम हटाया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. एन. त्रिपाठी,** उप-सचिव.

---

## खनिज साधन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 14 अक्टूबर 2009

क्रमांक एफ 2-32/2006/12.—सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि खनिज रियायत नियम, 1960 के नियम 59 के उप-नियम (1) के प्रावधान के अंतर्गत जिला रायपुर स्थित निम्नलिखित अनुसूची में दर्शाया गया क्षेत्र (जिस पर पूर्वेक्षण अनुज्ञप्ति आवेदन निरस्त घोषित किया गया है) इस अधिसूचना के छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशन के तीस दिवस के पश्चात् खनिज डायमण्ड, गोल्ड, प्रेसियस स्टोन, कॉपर, लेड, जिंक, क्रोम की खनिज रियायत के पुनः अनुदान के लिए उपलब्ध रहेगा.

### अनुसूची

| क्रमांक | ग्राम | जिला | आवेदित क्षेत्र का अक्षांश एवं देशांश का विवरण | | अन्य विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | अक्षांश | देशांश | |
| | गोलाझर, | रायपुर | 82° 34' 59" पूर्व | 21° 27' 46" उत्तर | खनिज रियायत के पुनः अनुदान के लिए अधिसूचित क्षेत्र के अभिलेख/मानचित्र की प्रतियां संचालनालय, भौमिकी तथा खनिकर्म, सोनाखान भवन, रायपुर से प्राप्त की जा सकती है. |
| | चंदन, | | 82° 37' 01" पूर्व | 21° 28' 50" उत्तर | |
| | राजा[illegible]री, | | 82° 38' 30" पूर्व | 21° 24' 18" उत्तर | |
| | देवरंग, | | 82° 37' 13" पूर्व | 21° 23' 39" उत्तर | |
| | कुम्हारी | | 82° 34' 59" पूर्व | 21° 27' 46" उत्तर | |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. मिश्रा,** उप-सचिव.

## सहकारिता विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

क्रमांक/एफ 15-10/15-2/2006/2116 रायपुर, दिनांक 29 अक्टूबर 2009

**राज्य के कृषकों को सहकारी कृषि ऋणों ( अल्पकालीन, मध्यमकालीन एवं दीर्घकालीन ) पर ब्याज अनुदान नियम**

**प्रस्तावना :—**

राज्य के कृषकों के व्यापक हित को दृष्टिगत रखते हुए राज्य शासन द्वारा सहकारी बैंकों से संबद्ध कृषकों को कृषि ऋण एवं गौ-पालक कृषक, मत्स्य पालक कृषक एवं उद्यानिकी हेतु दिये जाने वाले ऋणों को राज्य शासन द्वारा दिनांक 01-04-2009 से 3% की ब्याज दर पर उपलब्ध कराने का निर्णय लिया गया है.

बैंक द्वारा आंकलित प्राईम लेंडिंग रेट एवं पंजीयक द्वारा निर्धारित बैंक/संस्था के मार्जिन के आधार पर कृषकों को प्रभारित ब्याज दर यदि वर्ष 2009-10 में 3% से अधिक होगी तो अंतर की राशि की प्रतिपूर्ति ब्याज अनुदान के रूप में शासन द्वारा की जावेगी. इसके क्रियान्वयन के लिये निम्नानुसार नियम एवं प्रक्रिया निर्धारित की जाती है :—

1. **संक्षिप्त नाम, प्रारंभ तथा विस्तार :—**

(एक) यह नियम "कृषकों के सहकारी ऋणों पर ब्याज अनुदान नियम 2009" कहलाएगा.

(दो) यह नियम 1 अप्रैल, 2009 से प्रभावशील होगा.

(तीन) इसका विस्तार सम्पूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य की सीमा तक होगा.

2. **परिभाषाएं :—**

(एक) **कृषक**- "कृषक" का अभिप्राय ऐसे व्यक्ति से है जो भूस्वामी, मौरूसी कृषक, शासकीय पट्टेदार या सेवा भूमि के स्वत्व में कृषि भूमि धारण करता हो या अन्य किसी व्यक्ति की कृषि भूमि पर खेती करता हो.

(दो) **सीमांत कृषक**- "सीमांत कृषक" से अभिप्राय ऐसे कृषक से है जो अधिकतम 2.5 एकड़ तक कृषि भूमि धारण करता हो.

(तीन) **लघु कृषक**- "लघु कृषक" से अभिप्राय ऐसे कृषक से है जो 2.5 एकड़ से अधिक तथा 5 एकड़ तक कृषि भूमि धारण करता हो.

(चार) **बैंक**- "बैंक" का अभिप्राय राज्य सहकारी बैंक, राज्य सहकारी कृषि और ग्रामीण विकास बैंक, जिला सहकारी केन्द्रीय बैंक एवं जिला सहकारी कृषि और ग्रामीण विकास बैंक से है. जिसे आगे क्रमश: शीर्ष बैंक, राज्य विकास बैंक, जिला बैंक, जिला विकास बैंक के नाम से उल्लेखित किया गया है.

(पांच) **संस्था**- "संस्था" का अभिप्राय प्राथमिक कृषि साख सहकारी संस्था/वृहत्ताकार प्राथमिक कृषि साख सहकारी संस्था/कृषक सेवा सहकारी संस्था/आदिमजाति बहुउद्देशीय सहकारी संस्था, से है.

(छ:) **ऋण**- "ऋण" का अभिप्राय कृषक सदस्यों को नियम 2 (चार) में वर्णित बैंक एवं नियम 2 (पांच) में वर्णित संस्थाओं द्वारा वितरित कृषि प्रयोजन हेतु अल्पकालीन, मध्यमकालीन एवं दीर्घकालीन ऋण तथा परंपरागत गौ-पालन (डेयरी), मत्स्यपालन एवं उद्यानिकी से संबंधित ऋण से है.

(सात) **कृषि प्रयोजन**- "कृषि प्रयोजन" का अभिप्राय कृषि एवं कृषि संबद्ध प्रयोजनों संबंधी उन सभी कार्यों से है, जिनके लिए बैंक/संस्था द्वारा अल्पकालीन/मध्यमकालीन/दीर्घकालीन ऋण दिया जाता है. एवं जिसमें सामान्य कृषि कार्य के लिए वितरित ऋण अन्य कृषि आदान एवं उपकरण, सिंचाई साधन, कृषि एवं कृषि संबद्ध उत्पादनों के विपणन सम्मिलित है. परन्तु इसमें आवास निर्माण हेतु ऋण, ट्रेक्टर, स्वचालित थ्रेशर, स्वचालित हार्वेस्टर एवं अन्य ऐसे स्वचालित उपकरण/वाहन जिनका पृथक से क्षेत्रीय परिवहन अधिकारी द्वारा पंजीकरण किया जाता है, के लिये लिया गया ऋण सम्मिलित नहीं होंगे.

(आठ) **परंपरागत गौ-पालक**-परंपरागत गौ-पालक का अभिप्राय "ऐसे लघु एवं सीमांत कृषक, जो पारंपरिक गौ-पालन विधि एवं रीति से गौ-पालन कर अपना जीविकोपार्जन करते हों, तथा गौ-पालन हेतु राशि रुपये 1.00 लाख (रु. एक लाख मात्र) की सीमा तक का ऋण चाहता हो."

(नौ) **मत्स्य पालक कृषक**-मत्स्य पालक कृषक का अभिप्राय "ऐसे लघु एवं सीमांत कृषक, जो स्वयं के तालाब में, या स्वयं की भूमि पर नवीन तालाब निर्माण करवा कर या पंचायतों/निजी स्वामित्व के तालाबों को पट्टे पर लेकर मत्स्य पालन कर रहा हो या करना चाहता हो, तथा राशि रुपये 1.00 लाख (रुपये एक लाख मात्र) की सीमा तक का ऋण चाहता हो."

(दस) **उद्यानिकी कृषक ( हार्टिकल्चरिस्ट )**- उद्यानिकी कृषक का अभिप्राय "ऐसे लघु एवं सीमांत कृषक, जो फल, फूल, सब्जी, मशरूम तथा औषधीय एवं सुगंधित फसलों की काश्त करता हो, तथा जो 1.00 लाख (रु. एक लाख) की सीमा तक ऋण चाहता हो."

(ग्यारह) **पंजीयक**- "पंजीयक" का अभिप्राय सहकारी संस्थाओं के पंजीयक से है और उसमें सम्मिलित है सहकारी संस्थाओं के अपर पंजीयक, संयुक्त पंजीयक, उप-पंजीयक, सहायक पंजीयक अथवा ऐसा कोई अधिकारी जो नियम 2 (चार) में वर्णित बैंक एवं नियम 2 (पांच) में वर्णित संस्था के लिए रजिस्ट्रार की शक्तियों का प्रयोग करने के लिए सक्षम हो.

(बारह) **प्राइम लेंडिंग रेट**- "प्राइम लेंडिंग रेट" से अभिप्राय भारतीय रिजर्व बैंक के मार्गदर्शी सिद्धांतों के अनुसार कास्ट ऑफ फंड, रिस्क कास्ट, ट्रान्जेक्शन कास्ट एवं बैंक के मार्जिन के आधार पर बैंक द्वारा निर्धारित उधार देने की न्यूनतम दर से है.

3. **पात्रता :—**

(एक) ब्याज अनुदान की पात्रता नियम 2 (चार) में वर्णित बैंकों एवं नियम 2 (पांच) में वर्णित संस्था को होगी.

(दो) ब्याज अनुदान की पात्रता उस ऋण पर होगी जो नियम 2 (सात), (आठ), (नौ) एवं (दस) में वर्णित है.

(तीन) बैंक के प्राइम लेंडिंग रेट में बैंक का स्वयं का मार्जिन एवं संस्था के मार्जिन को जोड़ने के बाद, निर्धारित ब्याज दर यदि वर्ष 2009-10 में 3% से अधिक हो तो ब्याज अनुदान की पात्रता होगी.

(चार) बैंक के प्राइम लेंडिंग रेट की गणना भारतीय रिजर्व बैंक के मार्गदर्शी सिद्धांतों के तहत किया जावेगा.

(पांच) बैंक के प्राइम लेंडिंग रेट में परिवर्तन होने पर ब्याज दर का पुनः निर्धारण किया जावेगा.

(छः) जिला विकास बैंकों के मामले में वित्तदायी संस्थाओं द्वारा ली जाने वाली ब्याज दर में राज्य विकास बैंक एवं जिला विकास बैंक का स्वयं का मार्जिन जोड़ने के बाद निर्धारित ब्याज दर यदि 3% से अधिक हो तो ब्याज अनुदान की पात्रता होगी.

(सात) ब्याज अनुदान की पात्रता ऋण वितरण की तिथि से, बैंक/संस्था द्वारा निर्धारित की गई उस ऋण की संपूर्ण अवधि की अंतिम तिथि तक होगी. जिसमें ऋण राशि की सम्पूर्ण समेकित किश्तों (Equated Instalments) के ब्याज प्रभाग की 3% से अधिक ब्याज की अंतर राशि अग्रिम के रूप में संबंधित बैंक/संस्था को उपलब्ध कराई जावेगी.

4. **ब्याज अनुदान का आंकलन :—**

(एक) कृषि प्रयोजन, पशुपालन, मत्स्यपालन एवं उद्यानिकी ऋण में यदि प्रशासकीय विभाग/केन्द्र शासन का कोई अनुदान प्राप्त हो तो अनुदान राशि कृषक की ऋण राशि में समायोजन पश्चात् शेष ऋण पर ब्याज अनुदान का निर्धारण किया जावेगा.

(दो) बैंक द्वारा आंकलित प्राइम लेंडिंग रेट एवं पंजीयक द्वारा बैंक एवं संस्था के लिये निर्धारित मार्जिन के आधार तथा जिला विकास बैंकों के मामले में वित्तदायी संस्थाओं द्वारा ली जाने वाली ब्याज दर में राज्य विकास बैंक एवं जिला विकास बैंक का स्वयं का मार्जिन जोड़ने के बाद कृषक स्तर पर ब्याज दर का निर्धारण करने के फलस्वरूप ब्याज दर वर्ष 2009-10 में 3% वार्षिक से अधिक होने पर अंतर की राशि की प्रतिपूर्ति शासन द्वारा ब्याज अनुदान के रूप में की जावेगी. बैंक/संस्था

के लिए ब्याज अनुदान आंकलन निम्नानुसार किया जावेगा :—

**ब्याज अनुदान आंकलन का सूत्र निम्नानुसार होगा :—**

(अ) **संस्था के लिए :—** बैंक का प्राइम लेंडिंग रेट + पंजीयक के निर्देशानुसार निर्धारिक बैंक का मार्जिन + पंजीयक के निर्देशानुसार निर्धारित संस्था का मार्जिन – 3 प्रतिशत = ब्याज अनुदान.

(ब) **जिला विकास बैंकों के लिए :—** वित्तदायी संस्थाओं द्वारा ली जाने वाली ब्याज दर + पंजीयक के निर्देशानुसार निर्धारित बैंकों का मार्जिन – 3 प्रतिशत = ब्याज अनुदान.

इस प्रकार कृषकों पर प्रभारित की जाने वाली ब्याज दर में 3% ब्याज की राशि घटाने पर शेष राशि ब्याज अनुदान के रूप में पात्र होगी.

5. **आहरण एवं भुगतान की प्रक्रिया :—**

(एक) ब्याज अनुदान का आंकलन कर दावा प्रस्तुत करने की प्रक्रिया निम्नानुसार होगी :—

(क) **संस्था के लिए :—** संस्था, नियम 3 की पात्रता अनुसार एवं नियम 4 के अनुसार ब्याज अनुदान का आंकलन कर पंजीयक द्वारा निर्धारित प्रपत्र में दावा संबंधित जिला सहकारी बैंक/राज्य सहकारी बैंक को प्रस्तुत करेगी. बैंक प्रस्तुत दावों का अंकेक्षक से अंकेक्षण कराकर जिले के संयुक्त/उप/सहायक पंजीयक से स्वीकृति प्राप्त करेगा.

(ख) **जिला विकास बैंकों के लिए :—** बैंक, नियम 3 की पात्रता अनुसार एवं नियम 4 के अनुसार ब्याज अनुदान का आंकलन कर पंजीयक द्वारा निर्धारित प्रपत्र में दावा का अंकेक्षक से अंकेक्षण कराकर जिले के संयुक्त/उप/सहायक पंजीयक से स्वीकृति प्राप्त करेगा.

(दो) इस नियम के प्रभावशील होने के वर्ष में, राज्य शासन की ओर से बैंकों को जो ब्याज अनुदान दिया जाना है, वह वर्ष के प्रारंभ से ही शासन पंजीयक, सहकारी संस्थाएं, एवं राज्य सहकारी बैंक एवं राज्य विकास बैंक के माध्यम से जिला सहकारी केन्द्रीय बैंक एवं जिला विकास बैंकों को उपलब्ध करा दिया जाएगा. यह अनुदान गत वर्षों की ऋण वितरण के आधार पर गणना की जाकर उपलब्ध कराया जाएगा. संस्था एवं जिला विकास बैंक द्वारा ब्याज अनुदान का दावा निर्धारित प्रारूप में प्रत्येक तिमाही समाप्त होने के 30 दिवस के अंदर किया जावेगा. बैंक/संस्था द्वारा प्रस्तुत दावा पत्रक का, जिले के संयुक्त/उप/सहायक पंजीयक द्वारा स्वीकृति उपरांत राशि का भुगतान जिला सहकारी केन्द्रीय बैंकों द्वारा किया जावेगा. जिला विकास बैंकों के मामले में, उनके द्वारा प्रस्तुत दावा पत्रक का जिले के संयुक्त/उप/सहायक पंजीयक द्वारा स्वीकृति उपरांत राशि का भुगतान राज्य विकास बैंक द्वारा किया जावेगा.

(तीन) उपरोक्त अग्रिम राशि में से ब्याज अनुदान प्रत्येक तिमाही में स्वीकृत दावा के आधार पर समायोजित किया जावेगा. अग्रिम राशि के समायोजन उपरांत स्वीकृत दावा राशि शेष रहने पर शासन से पुनः राशि की मांग की जावेगी.

(चार) इन नियमों का उल्लंघन किये जाने पर ब्याज अनुदान रोकने/स्थगित करने का अधिकार पंजीयक/शासन को होगा.

(पांच) ब्याज अनुदान के लिए आवश्यक बजट प्रावधान सहकारिता विभाग द्वारा किया जावेगा.

6. **उपयोगिता प्रमाण-पत्र :—** ब्याज अनुदान का उपयोगिता प्रमाण-पत्र जिले के संयुक्त/उप/सहायक पंजीयक द्वारा सत्यापित कराकर जिला सहकारी केन्द्रीय बैंक द्वारा राज्य सहकारी बैंक के माध्यम से तथा जिला विकास बैंक द्वारा राज्य विकास बैंक माध्यम से पंजीयक सहकारी संस्थाएं को प्रस्तुत किया जावेगा.

7. **विविध :—**

(एक) राज्य शासन/पंजीयक को इस नियम के सुचारू रूप से संचालन एवं क्रियान्वयन के लिए आवश्यक प्रशासनिक मार्गदर्शन, निर्देश एवं स्पष्टीकरण जारी करने का अधिकार होगा.

(दो) इस नियम में संशोधन करने का अधिकार राज्य शासन को होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**दुर्गेश चन्द्र मिश्रा,** सचिव.

## श्रम विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 4 नवम्बर 2009

क्रमांक एफ 9-3/2009/16.—उपादान भुगतान अधिनियम, 1972 (1972 का क्रमांक 39) की धारा 7 (7) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए इस संबंध में पूर्व में प्रसारित समस्त अधिसूचनाओं को अधिक्रमित करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा श्री अनुराग लाल, उप सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, श्रम विभाग को संपूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य के लिए आगामी आदेश तक अपीलीय प्राधिकारी नियुक्त करता है.

No. F 9-3/2009/16.—In exercise of the powers conferred under Section 7 (7) of the Payment of Gratuity Act, 1972 (No. 39 of 1972) the State Government, in supersession of all the notifications issued in the matter earlier, appoints Shri Anurag Lall, Deputy Secretary, Department of Labour as the appellate officer to exercise the powers the under said Act for the State of Chhattisgarh.

रायपुर, दिनांक 4 नवम्बर 2009

क्रमांक एफ 9-4/2009/16.—संविदा श्रमिक (विनियमन एवं समाप्ति) अधिनियम, 1970 (क्रमांक 37 सन् 1970) की धारा 15 (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए इस संबंध में पूर्व में प्रसारित समस्त अधिसूचनाओं को अधिक्रमित करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा श्री अनुराग लाल, उप सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, श्रम विभाग को छत्तीसगढ़ राज्य हेतु उक्त अधिनियम के प्रयोजनार्थ एवं अधिनियम के अंतर्गत शक्ति प्रयोग करने हेतु अपीलीय अधिकारी नियुक्त करता है.

No. F 9-4/2009/16.—In exercise of the powers conferred under Section 15 (1) of the Contract Labour (Regulation and abolition) Act, 1970 the State Government in supersession of all the notifications issued in the matter earlier, appoints Shri Anurag Lall, Deputy Secretary, Department of Labour as the appellate officer to exercise the powers the under said Act for the State of Chhattisgarh.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. सी. दलेई,** प्रमुख सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 7 नवम्बर 2009

क्रमांक एफ 10-4/2009/16.—छत्तीसगढ़ औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 (1960 का क्रमांक 27) की धारा 3 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए इस संबंध में पूर्व में प्रसारित समस्त अधिसूचनाओं को निरस्त करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा श्री पी. सी. दलेई को छत्तीसगढ़ राज्य के लिए श्रम आयुक्त नियुक्त करता है.

No. F 10-4/2009/16.—In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of section 3 of Chhattisgarh Industrial Relation Act, 1960 (No. 27 of 1960) the State Government in supersession of all previous notification issued in this regard, appoints Shri P. C. Dalei as the Labour Commissioner for the State of Chhattisgarh.

रायपुर, दिनांक 7 नवम्बर 2009

क्रमांक एफ 10-4/2009/16.—छत्तीसगढ़ औद्योगिक संबंध अधिनियम की धारा 4 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए इस संबंध में पूर्व में प्रसारित समस्त अधिसूचनाओं को निरस्त करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा श्री पी. सी. दलेई, श्रमायुक्त, श्रम विभाग को छत्तीसगढ़ राज्य के लिए "मुख्य संराधक" नियुक्त करता है.

No. F 10-4/2009/16.—In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of section 4 of Chhattisgarh Industrial Relation Act, 1960 and in supersession of all previous notification issued on the subject, State Government hereby appoints Shri P. C. Dalei, Labour Commissioner to be Chief Conciliator for the State of Chhattisgarh.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनुराग लाल**, उप-सचिव.

---

## वन विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 31 अक्टूबर 2009

क्रमांक एफ 3-49/2009/10-1/वन.—भारतीय वन अधिनियम, 1927 (1927 का 16) की धारा 2 के खण्ड (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा नीचे दी गई अनुसूची के कालम-02 में वर्णित छत्तीसगढ़ राज्य वन विकास निगम लिमिटेड के अधिकारियों को, उक्त अधिनियम तथा उसके अधीन बनाए गये नियमों के उपबंधों के अधीन तथा अध्यधीन रहते हुए किए जाने के लिए अपेक्षित समस्त कार्य करने हेतु जो कि उक्त अनुसूची के कालम-03 में वर्णित समकक्ष क्षेत्रीय वन अधिकारियों द्वारा किए जाते हैं, उनके प्रभार क्षेत्र के लिए वन अधिकारी के रूप में नियुक्त करती है, अर्थात् :—

### अनुसूची

| अनु. क्र. (1) | छ.ग. वन विकास निगम लिमिटेड के अधिकारी (2) | वन विभाग अधिकारियों के पदनाम (3) |
|---|---|---|
| 1. | क्षेत्रीय महाप्रबंधक | क्षेत्रीय वन संरक्षक |
| 2. | मंडल प्रबंधक | वनमंडलाधिकारी (सामान्य) |
| 3. | उप मंडल प्रबंधक | उपवनमंडलाधिकारी (सामान्य) सहायक वन संरक्षक |
| 4. | परियोजना परिक्षेत्र अधिकारी | वन परिक्षेत्र अधिकारी |
| 5. | सहायक परियोजना परिक्षेत्र अधिकारी | परिक्षेत्र सहायक |
| 6. | परियोजना वनपाल | वनपाल |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 7. | क्षेत्ररक्षक | परिसर रक्षक |

2. यह अधिसूचना "छत्तीसगढ़ राजपत्र" में प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**कौशलेन्द्र सिंह**, सचिव.

रायपुर, दिनांक 31 अक्टूबर 2009

क्रमांक एफ 3-49/2009/10-1/वन.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में, इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 3-49/2009/10-1/वन, का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**कौशलेन्द्र सिंह**, सचिव.

Raipur, the 31st October 2009

No. F 3-49/2009/10-1/Forest.—In exercise of the powers conferred by clause (2) of Section 2 of the Indian Forest Act, 1927 (No. XVI of 1927), the State Government hereby appoints the Officers of Chhattisgarh Rajya Van Vikas Nigam Ltd. mentioned in column (2) of the Schedule below as Forest Officer for the area in his charge to do all things required to be done by a Forest Officer, under and subject to the provisions of the said Act, and the rules made thereunder as done by equivalent territorial Forest Officers mentioned in Column (3) of said Schedule, namely :—

SCHEDULE

| Serial No. (1) | Officer of the Chhattisgarh Rajya Van Vikas Nigam Ltd. (2) | Designation of Forest Department Officer (3) |
|---|---|---|
| 1. | Regional General Manager | Territorial Conservator of Forest |
| 2. | Divisional Manager | Divisional Forest Officer (General) |
| 3. | Deputy Divisional Manager | Sub Divisional Forest Officer (General), Asstt. Conservator of Forest. |
| 4. | Project Range Officer | Forest Range Officer |
| 5. | Assistant Project Range Officer | Range Assistant |
| 6. | Project Forester | Forester |
| 7. | Field Man | Beat Guard |

2. This Notification shall come into force from the date of its publication in the "Chhattisgarh Gazette".

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
KAUSHALENDRA SINGH, Secretary.

# राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जशपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

जशपुर, दिनांक 6 नवम्बर 2009

क्रमांक/1144/वाचक-1/2009.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबंध उक्त भूमि के संबंध में लागू नहीं होंगे, क्योंकि उक्त भूमि के संबंध में भू-अर्जन अधिनियम, 1894 की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबंध लागू हैं :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जशपुर | जशपुर | लोदाम प. ह. नं. 22 | 0.947 | कार्यपालन अभियंता, लोक निर्माण विभाग (राष्ट्रीय राजमार्ग) संभाग, अंबिकापुर. | वे-ब्रिज की स्थापना हेतु |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुरेन्द्र कुमार जायसवाल,** कलेक्टर एवं पदेन संयुक्त सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला कोरबा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

कोरबा, दिनांक 4 नवम्बर 2009

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 10/अ-82/2008-09.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने ( ) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा ( ) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबन्ध, उक्त भूमि के सम्बन्ध में लागू नहीं होंगे, क्योंकि उसकी राय में उक्त अधिनियम की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबन्ध उसके सम्बन्ध में लागू होते हैं :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (एकड़ में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोरबा | कोरबा | करमंदी | 0.37 | कार्यपालन यंत्री, लोक निर्माण सेतु संभाग, बिलासपुर. | करमंदी नाला पर सेतु एवं पहुंच मार्ग निर्माण प्रयोजन. |

भूमि का नक्शा (प्लान) भू-अर्जन अधिकारी, कोरबा के कार्यालय में देखा जा सकता है.

बस्तर, दिनांक 4 नवम्बर 2009

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 11/अ-82/2008-09.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबन्ध, उक्त भूमि के सम्बन्ध में लागू नहीं होंगे, क्योंकि उसकी राय में उक्त अधिनियम की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबन्ध उसके सम्बन्ध में लागू होते हैं :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (एकड़ में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोरबा | कोरबा | चितापाली | 0.99 | कार्यपालन यंत्री, लोक निर्माण (भ./स.) सेतु संभाग, बिलासपुर. | चितापाली नाला पर सेतु एवं पहुंच मार्ग निर्माण प्रयोजन. |

भूमि का नक्शा (प्लान) भू-अर्जन अधिकारी, कोरबा के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अशोक अग्रवाल,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बस्तर, जगदलपुर छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन
## राजस्व विभाग

बस्तर, दिनांक 4 नवम्बर 2009

क्रमांक क/भू-अर्जन/16/अ-82/2005-06.— चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक एक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बस्तर | कोण्डागांव | दहीकोंगा प.ह.नं. 27 | 0.128 | कार्यपालन अभियन्ता, लोक निर्माण विभाग (सेतु निर्माण संभाग) जगदलपुर, जिला बस्तर. | दहीकोंगा गोलावन्ड मार्ग पर बने पुल के पहुंच मार्ग हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) आदि का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व)/भू-अर्जन अधिकारी, कोण्डागांव अथवा कार्यपालन अभियन्ता, लोक निर्माण विभाग (सेतु निर्माण संभाग), जगदलपुर में किया जा सकता है.

बस्तर, दिनांक 4 नवम्बर 2009

क्रमांक क/भू-अर्जन/17/अ-82/2005-06.— चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक एक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बस्तर | कोण्डागांव | बड़े बन्जोड़ा प.ह.नं. 27 | 0.061 | कार्यपालन अभियन्ता, लोक निर्माण विभाग, (सेतु निर्माण संभाग) जगदलपुर, जिला बस्तर. | दहीकोंगा गोलावन्ड मार्ग पर बने पुल के पहुंच मार्ग हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) आदि का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व)/भू-अर्जन अधिकारी, कोण्डागांव अथवा कार्यपालन अभियन्ता, लोक निर्माण विभाग (सेतु निर्माण संभाग), जगदलपुर में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. एस. परस्ते,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

# कार्यालय, कलेक्टर, जिला राजनांदगांव, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

राजनांदगांव, दिनांक 7 नवम्बर 2009

क्रमांक/8758/भू-अर्जन/2009.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| राजनांदगांव | अं. चौकी | मिरचे प. ह. नं. 2 | 13.772 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन बैराज संभाग, डोंगरगांव. | मोंगरा परियोजना के डूबान क्षेत्र (अनुपूरक). |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं भू-अर्जन अधिकारी, मोहला के कार्यालय में किया जा सकता है.

राजनांदगांव, दिनांक 9 नवम्बर 2009

क्रमांक/8836/भू-अर्जन/2009.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| राजनांदगांव | अं. चौकी | घोरदा<br>प. ह. नं. 19 | 1.643 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन बैराज संभाग, डोंगरगांव. | मोंगरा परियोजना के दायीं तट मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं भू-अर्जन अधिकारी, मोहला के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. भारतीदासन,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला रायपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

रायपुर, दिनांक 7 नवम्बर 2009

क्रमांक/क/वा./भू.अ./अ.वि.अ./प्र.क्र. 14/अ-82/वर्ष 2008-09/1210.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभानना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबंध उक्त भूमि के संबंध में लागू नहीं होंगे, क्योंकि उक्त भूमि के संबंध में भू-अर्जन अधिनियम, 1894 की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबंध लागू हैं :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल | | | |
| | | | खसरा नं. | रकबा (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | | (5) | (6) |
| रायपुर | अभनपुर | पचेड़ा<br>प. ह. नं. 21 | 483<br>486 | 0.22<br>2.18 | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, नया रायपुर डेव्हलपमेंट अथारिटी रायपुर. | नया रायपुर जल प्रदाय योजना वाटर ट्रीटमेंट हेतु. |
| | | योग | 2 | 2.40 | | |

रायपुर, दिनांक 7 नवम्बर 2009

क्रमांक/क/वा./भू.अ./अ.वि.अ./प्र.क्र. 15/अ-82/वर्ष 2008-09/1214.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबंध उक्त भूमि के संबंध में लागू नहीं होंगे क्योंकि उक्त भूमि के संबंध में भू-अर्जन अधिनियम, 1894 की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबंध लागू हैं :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल | | | |
| | | | खसरा नं. | रकबा (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | | (5) | (6) |
| रायपुर | आरंग | कोटनी प. ह. नं. 69/18 | 23 | 0.63 | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, नया रायपुर डेव्हलपमेंट अथारिटी रायपुर. | नया रायपुर परियोजना (प्लानिंग एवं रोड क्रमांक 9) हेतु. |
| | | | 28 | 0.85 | | |
| | | | 235 | 0.60 | | |
| | | | 237 | 0.02 | | |
| | | | 239 | 0.09 | | |
| | | | 24 | 0.62 | | |
| | | | 27 | 1.74 | | |
| | | | 230 | 0.10 | | |
| | | | 231 | 0.70 | | |
| | | | 233/2 | 0.27 | | |
| | | | 233/1 | 0.33 | | |
| | | | 20 | 0.55 | | |
| | | | 21 | 0.70 | | |
| | | | 22 | 0.72 | | |
| | | | 26 | 1.29 | | |
| | | | 29 | 0.31 | | |
| | | | 25 | 2.19 | | |
| | | | 2/2 | 0.40 | | |
| | | | 3 | 0.03 | | |
| | | | 232 | 0.61 | | |
| | | योग | 20 | 12.75 | | |

रायपुर, दिनांक 7 नवम्बर 2009

क्रमांक 1218/क/वा./भू.अ./अ.वि.अ./प्र.क्र./अ-82/वर्ष 2008-09.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबंध उक्त भूमि के संबंध में लागू नहीं होंगे क्योंकि उक्त भूमि के संबंध में भू-अर्जन अधिनियम, 1894 की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबंध लागू हैं :—

